नोट—पूजा समाप्त होने पर नीचे लिखे अनुसार पढ़ते रहो और सब जन जो उस समय उपस्थित हों पुष्प थाल पर बरसाते रहो ॥

अथ मंगलाष्टीक लिख्यते ॥

सब मनुज नाग सुरेन्द्र जाके उपर छत्रत्रिय धरें कल्याण पंचकमोद माला पाप भवतम कोहरें ॥ दर्शन अनंत अनन्त ज्ञान अनन्त सुख वीरज धरें । जैवन्त ते अर्हंत शिवतिय कंथ मो उर संचरें ॥ वरध्यान रूप कमान बान सो तान तुरत जलादिये ॥ पुत मान जनम जरा मरण मैं फेर त्रियपुरनहीं भये ॥ अवचल शिवालै धाम पायो सुगुणतें न चलें कदा । ते सिद्ध प्रभ अविरुद्ध मेरे शुद्ध ज्ञान करो सदा ॥ जेपंच विध आचार निर्मल पंच अगन सु साधतें । वर द्वादशांग समुद्र अवगाहत सकल भ्रम बांधते । धनसूर संत महन्त विधगण हरण को अति

दत्त हैं ॥ मिथ्यात्व तिमर विनाशका ज्ञायक
सकल विपक्ष हैं ॥ जे भीम भव कारन का
अटवी पाप पञ्चानन जहां। तिक्षण सकल जन
दुःख कारण नाश के नख गण महा ॥ तहँ
भ्रमत भूले जीव को शिव मग बतावें सर्वदा।
तिन उपाध्यायमुनेन्द्र के चर्णारबिन्द नमों सदा ॥
बिन संग द्वै विधि ऊरग तप तें अंगमें अति
क्षीण हैं। नहिं हीन ज्ञानानन्द ध्यावत
धर्म्म शुकल प्रवीण हैं॥ अति तपो कमला
कलित भासुर सिद्धपद साधन करें। जेसाधु
जैवन्तो सदां ते जगत के पातक हरें ॥ यह
परम पंच मंगल जगोत्तम परम शरण जगत
त्रये। येही परमहित अहित हर इनतें ही मन
वांछित थये॥ ये करहु मंगल सुवर कन्या मात
पित हित सवदा। परि अपर जन तुम हम
सज्जन के नन्द वृद्ध रहा सदा ॥

(नाद) किसी मिट्टी के बरतन में अगनी रखकर नीचे लिखे मंत्र पढ़ कर धूप लड़के से अग्नि में चढ़वाते रहो ॥ पहले प्रथम कन्यादान करें

**अथ श्री चौबीस जिन राजको धुप हवन ।**

दोहा-पावक दहैं सुगंध को, धुप कहावैं सोय ।
खेऊं धुप जिनेशको, अष्ट कर्म क्षय होय ॥
त्रिधिलारलागअनादिजीयकोविपतनानादेत हैं
इनको मिटावन सुःख, कारण रच्यो उद्यम हेतहैं ॥
खेऊं अगनमें अगर चंदन धुप दशदिश में भरा ।
वृषभादि वीर जिनेन्द्रपुजों टार भवभरमणफेरा ॥
ओंह्रीं श्रीचतुर्विंशति जिनाये धूपं स्वाहा ॥

**चौपाई सुयंभु पाठ ॥**

राज विषे जुगलनसुख दिया। राज त्याग भवि शिवपद लिया॥ स्वयंबोध स्वंभु भगवान ।
वन्दों आदि नाथ गुण खान ॥
ओंह्रीं श्री आदिनाथ जी जिनाये धूपं स्वाहा ॥

कन्यादान का वि...न

पिता कर कन्या के सरस पीला करके हलना अंगुष्ठ को नारके दहने हाथ में पकड़ादे: पंडित ये पढ़े ×

अथै जमबु द्वीपे भरत क्षेत्रे अमुक देस जिला, ग्रामादि अमुक नाम, पिता गोत्र निज कन्या अमु नामास्का ग्रुजनि धनबार ... को ला. अमुक नामा को पंच प्रमेष्ठी वा पंचा.. नार.. री को साक्षी से धर्मार्थ संकल्प करता हुं: जल - तिलक कर - मंत्र:

मंगलं भगवान वीरो मंगलं गौतमो गणी ×

मंगलं पंच प्रमेष्ठी जैन धर्मोस्तु मंगलं

( हथ लेवा की जरूरत नही ) स्वयंभु पाठ पढ़े

इन्द्र क्षीर सागर जल लाय। मेरु न्हलाये गाय बजाय ॥ मदन विनाशिक सुख करतार बन्दों अजितनाथ पद सार ॥

ओं ह्रीं श्री अजितनाथ जी जि० धूपं स्वाहा।

शुक्लध्यान करि कर्म विनाश। घात अघाति सकल दुख राश ॥ लह्यो मोक्षपद सुख अवि-कार। बन्दों संभव भव दुख टार ॥

ओंह्रीं श्री संभव नाथजी जि० ध०मु० ॥

माता पच्छिम रयन मझार। सुपने सोलह देखे सार ॥ भूप पूज फल सुन हरषाय। बन्दों अभिनंदन मन लाय ॥

ओंह्रीं श्री अभिनन्दनजी जिन धूपं स्वाहा।

सब कुवाद वादी सिरदार। जीते स्याद वाद ध्वनि धार ॥ जैन धर्म उद्योतक स्याम। सुमति देव पद करूं प्रणाम ॥

ओंह्रीं श्री सुमति नाथजी जिन धूपं स्वाहा।

अन्तर बाहिर परिग्रहटारि। जिन दीक्षा व्रत को प्रभु धारि॥ सर्वजीव हित मार्ग दिखाय। नमों अनन्त वचन मन काय॥

ओं ह्रीं श्रीअनंतनाथजी जि० धू० स्वाहा॥

सात तत्व पंचासत काय। अर्थ नवों छहद्रव बहु भाय॥ लोक अलोक सकल परकाश। वंदौं धर्मनाथ अविनाश॥

ओंह्रीं श्री धर्मनाथजी जिन धू० स्वाहा॥

पञ्चम चक्र वरति निध भोग। कामदेव द्वादश ममनोग॥ शांति करन सोलम जिन राय। शान्ति नाथ बन्दू हरषाय॥

ओंह्रींश्रीशांतनाथजी जिन ध० स्वाहा॥

बहु थुत करैं हरष नहिं होय। निन्दे दोष गहै नहिं कोय॥ शीलवान परब्रह्म स्वरूप। दू कुन्थु नाथ शिव भूप॥

ओंह्रीं श्री कुन्थ नाथजी जिन धू० स्वाहा।

द्वादश गण पुजैं सुख दाय। स्तुत बन्दना करैं अधिकाय॥ जाकी निज थति कबहुं न होय। बन्दु अर जिनवर पद सोय॥

ओंह्रीं श्री अरहनाथजी जिन धू॰ स्वाहा।

परभव रतन त्रिय अनुराग। इम भवब्याह समय वैराग॥ बाल ब्रह्म पुरण ब्रत धार। बन्दू मल्य नाथ जिन सार॥

ओंह्रीं श्री मल्लनाथजी जिन धु॰ स्वाहा॥

बिनउपदेश स्वयं बैराग। थुति लोकांत करें पग लाग॥ नमः सिद्ध कह सब ब्रत लेहिं। बन्दू मुनि सुब्रत ब्रत देहिं॥

ओंह्रीं श्रीमुनिसुब्रतनाथजी जिन धु॰ स्वाहा॥

श्रावक विद्यावन्त निहार। भगति भाव से दीनो अहार॥ बरषे रतन रासि ततकाल। बंदों नमि प्रभू दीन दयाल॥

ओंह्रीं श्री नमि नाथ जी जिन धु॰ स्वाहा।

दरवाजेपर लाकर प्रदत्तण दिलाना बेशरमी समझते हैं तो वह सातों फेरे भीतर बेदी केही करा देते हैं इस तरह कि छह फेरे तकतो बधू आगे रहती है मानों बरकी प्रदत्तणा जो बधू दरवाजे पर करती थी सो करी और बाकी सातवां प्रदत्तणमें बधूपीछे औरवर आगेकर देते हैं।

परन्तु असलमें तीन प्रदत्तणा पंच परमेष्ठी अर्थात तीनही फेरे होनेचाहियें।

और प्रदत्तणा बायें हाथ से दहने हाथ की तरफ़ को होने चाहियें क्योंकि सुमेरु पर्वत के गिर्द जो श्रीजिनराजके अकृत्रिम मन्दिर चैत्यालयहैं उनकी प्रदत्तणास्वर्गकेदेवता बायें हाथसे दहनेहाथ कोही करते हैं।

और तीन प्रदत्तणा होनेकी वजह यह है कि मोत्तकी प्राप्ति सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यग्चारित्र इन तीनों के साधनसे होती है

इसीकारण तीन प्रदक्षणा कायमकी है।

अब फेरे हो चुकनेपर दोनों को अपनी अपनी जगह बिठादो और पण्डित जन वर और बधू के सात२ बचन एकके दूसरे की ओर से पढ़कर सुनादो और उको समझादो कि तुम को ऐसा करना चाहिये फिरदूला को दूलन के दहनी तरफ़ बिठा दीजिये और आरती फिर साखोचार फिर शांति पाठ पढ़कर दूला दूलन का गाठ जोड़ा खोल दीजिये और तिलक मंत्रपढ़ कर के मंडपसे उठाकर घरमें भेज दीजिये कि जहां पवित्र स्थानपर श्री पञ्च परमेष्ठी का स्थान वनाकर रखी है जसको सब स्त्री थापा कहते हैं।

असलमें स्थापनासे मतलब यह है कि जितने शुभकार्य होते हैं वह सब उसी स्थान पर बैठकर किए जाते हैं ।

अथ स्तोत्रफेरा समय पढ़ने के वास्ते।

प्रभु इस जग समरथ ना कोय। जासे तुम यश वरनन होय॥ चार ज्ञानधारी मुनि थके। हमसे मन्द कहा करसके॥ जै तीर्थंकर त्रिभुवन धनी। जै चंद्रोपम चूड़ामणी॥ जै परम धरम दातार। कर्म कुलाचल चूरणाहार॥ जै शिव कामिन कन्त महन्त। अतुल अनंत चतुष्टयवन्त॥ जै जग आसभरण बड़भाग। तप लच्छमी के सुभग सुहाग॥ जै जै धर्म धुजा धर धीर। स्वर्ग मोक्ष दाता वरवीर॥ जै नेतर त्रिय रतन करंड। जै जिन तारण तरण तरंड॥ जै जै समोशरण श्रृंगार। जै संशय वन दहन तुषार॥ जै जै निर्विकार निर्दोष। जै अनन्तगुण मानिक कोष॥ तुम्हरी कीर्ति वेलि बहु बढ़ी। यतन विना जग मंडप चढ़ी॥ और कुदेव सुयश निज चहें। प्रभु अपन पल

ही यश लहैं ॥ जगत जीव घूमैं बिन ज्ञान। कीना मोह महामद पान ॥ तुमसेवा मद नाशक जड़ी। यह मुनि जन मिल निश्चय करी ॥ जनम लता मिथ्या मत मूल। जामन मरण लगैं तहां फूल ॥ सो कबहूं बिन भक्ति कुटार कटै नहीं दुख फल दातार ॥ कल्पतरोवर चित्रा बेल। काम पोर वानव निधि मेल चिन्तामणि पारस पाषाण। पुण्य पदारथ और महान ॥ ये सब येक जनम संयोग। किंचित सुख दातार नियोग ॥ त्रिभुवन नाथ तुम्हारी सेव जनम जनम सुखदायक देव ॥ तुम जग बांधव, तुम जग तात। अशरण शरण विरद विख्यात। तुम बिन तीनकाल तिहुंलोय ॥ नाहीं शरण जीवको कोय ॥ तातैं अब करुणानिधि नाथ। तुम सनमुख हम जोड़ैं हाथ ॥ जबलों निकट होय निर्वाण। जग निवास छूटै दुख दान।

तबलों तुम चरणाम्बुज बास । हम उरहोउ यही अरदास ॥ और न कछु इच्छा भगवान । होय दयाल दीजे वरदान ॥ दोहा

गणधर इन्द्र न करसकें तुम विनती भगवान । वर वधु प्रीत निहारके कीजे आप समान ॥ सबविधि समरथ हो प्रभू हम विधिवश हैं दीन । चरण शरण निज जानके हमें करो स्वाधीन ॥

नोट--फेरे कराके बर वधू को प्रथमवत बिठा दीजे कन्या बरकी दहिनी तरफ हो और सप्त वचन । एक को दूसरे के सुनावे ॥

अथ बरके सप्त वचन ।

प्रथम धर्म है स्त्री सत्तशील सदचार ।
दूजे चातुरता सहित, घरकी करै संभार ॥
शत्रु मित्र बन्धू जनन, उभैपक्ष परवार ।
भाव सहित सबका करै, यथायोग्य सतकार ॥
पती आज्ञा पालन करै, सदा त्रयोग संभार ।

विनै पूर्व दीरग वचन, बोलै समय विचार ॥
शत्रमर्मे ग्रह छाड़करि, जाय न काहू द्वार ।
मिथ्याती ग्रह भुल कर, कबहुं न करै विहार ।
जाय नहीं त्रैयकाल में भव संकीर्ण स्थान ।
देन लेन बिवहारसब कीजे शक्ति प्रमान ॥
तातें सुख साता सहित होय धर्म अरु ध्यान ।
कर्म धर्म दोनों मधें अंत मिलै निर्वान ॥

अथ कन्या के सप्त बचन

दो० अहोपर्नाम्रि मोर हम, धर्म ध्वजा गुणवान ।
शीलवंत उत्तम कुली, स्वामी चतुर सुज्ञान ॥
कृपा सिंघ भरतार मम, पक्ष शरण तुम पाय ।
चित्त कलीबहु विधि खिली, वरननकियो न जाय
चरण कमल सेवा करूं, पंच इष्ट की आन ।
सप्त बचन मम दीजीये, प्रीत परसपर जान ॥
रवि को कमल अनेक हैं, कमलन को रवि एक ।
हमसी तुमको बहुत हैं, तुमसे हमको एक ॥

तातें कभू कुसंगकर, सप्त विषन को पाल ।
हमको नाहीं त्यागना, स्वामी दीन दयाल ॥
कोयल चहे बसंत को, भौंरा चाहे भोर ।
हम तुमको ऐसे चहें, जैसे चंद चकोर ॥
तातें हित मित वचन कर, गुप्तबात घरबार ।
हमसे लखित न राखिये, अन्य न कहिये जाय ॥
चात्रिक चाहे स्वात जल, पृथ्वी जल आकाश ।
हम चाहें तुमरी कृपा, ज्यों आयू को स्वास ॥
ताते उद्यम कीजिये, पापरहित द्रव्य काज ।
यथा शक्ति तातें करो, मम शोभा महाराज ॥
धर्म करत संसार सुख, धर्म करत निर्वाण ।
धर्म पंथ साधे बिना, नर त्रयंच समान ॥
तातें कबहु न रोकिये, गमन धर्म स्थान ।
मिथ्यामत से बरजिये, कर सद धर्म बखान ॥
हम कृतार्थ तुम अवतरे, तुम सम और न कोय ।
हमरी सारी कामना, तुमसे पुरी होय ।

तातें जगकी वस्तुसब, देखन बिलसन योग्य।
स्वयमेव प्रताप तुम, हम को प्रापत होय ॥
मिथ्यामत के बीज से, उपजा तरु संसार।
जनम मरण पुष्पहिं खिलें, फलभिरमणगतचार।
ताते मन वच काय कर, मिथ्यामत को त्याग।
श्रावक व्रत बारह गहो, अहोपती बड़ भाग ॥
पशु पक्षी सुर नर असुर, पुद्गलीक सब वस्तु।
समयपाय निज द्रव्यमें, मिलें स्वमेव समस्तु ॥
ताते तजि हित अहितको, निजहितकोपहचान।
रतन त्रियेभूषणसजो महानु सुखकी खान ॥
सप्त वचन अंगी करो, हरष सहित गुणवृंद।
हम तमको मंगल करें नाभिराय कुलचन्द।

अब बधूको उठाय वरके बाईं तरफ़ बिठा दीजे और प्रथम शाखो चार फिर आरती पढ़कर आशीरवाद पढ़ पुष्प क्षेप दीजे।

अथ श्रीआदिनाथजी प्रथम तीर्थंकरका शखोचार ।

दो०आदिपुरुषआदीश जिन आदिसुबीधकतार
धर्म धुरंधर परम गुरु, नमो आदि अवतार ॥
जै जै जै जिन भारती जै जिन शाशन माय।
शिवसागरलों दाहनी करहु सुमंगल आय ॥
छहआरे हैं कालके, सुखम सुखम तहां फैल ।
जुगल जनम उनचासदिन पलकर चलते गैल ॥
भख लगे तीजे दिवस अरहर सम अनखाय ।
त्रैपल्यांपम आयु अरु, धनुपदोयसों काय ॥
छप्पन पसुरी देहमें, वज्र वृषभ नाराच ।
ऋतुषट सकल बसंतयुत, सुख अनन्त दुखनाश ॥
सुखमा आरा दूसरा, कोड़ा कोड़ी काल ।
जुगलजनम चौसठ दिवस तक चाहैं प्रतिपाल ॥
भूख लगे द्वै दिवसमें द्वै पल्यांपम आयु ।
बेर समान अहार तिन, धनुष द्वैसो काय ॥
अठाईस पसुरी देह में, लष्टपुष्ट दिन रैन ।

सखने बीते आयु सब, स्वर्ग तुल्य सख चैन॥
सुखमा दुखमा तीसरा, आरा कोड़ाकोड़ ।
द्वै सागरोपं काल का सुखलीया मुख मोड़॥
जुगल जनम उन्नीसदिन, तक चाहैं प्रतिपाल ।
काय धनषसौ आय तिन, इकपल्योपम काल ॥
दूजे दिन आहार लें, आंवल एक समान ।
प्रथम काल सखसे व्यत्यो, अंत समय दुख जान ॥
पल्योपम अष्टांशमें, नगर अयुध्या जोय ।
गरुकुल उपजे मात तहां, प्रथम जुगलया सोय ॥
दूजो चक्षु समान ये, दोनों नीतह कार ।
पुन तीजो जस मित्र अरु, अभिनन्दनजी चार ॥
इनदोनों के पाटलों, नीतिकही मकार ।
चारपाटलों एकही, नीत मकारहकार ॥
पुन प्रसेन जित पांचवां, अरुछट्ठामरुदेव ।
नाभिराय जो सातवें, इन तीनों के भेव ॥
जम्बु द्वीप थल भरत भुव नभ इक्ष्वाकु मंझार ।

देह धनुष पंचास की नीति कही धिक्कार ॥
तीजे आरे अन्त में सपतम नाभि नरेश ।
युगल जनम के अन्त में कोशलपुर परमेश ॥
ज्ञानी ध्यानी मान्यवर दया सिन्धु गुणवान ।
नैयायक ज्ञायक सकल मति श्रुत अवधि प्रमान
सत्य शील आधार प्रभु उपजे भानु समान ।
तजि तामस शीतल भये दिये भूमि पर ज्ञान ॥
ऐसा रवि जग में कभी सुना न देखा हौन ।
श्री जिनेश के तात की महिमा वरनै कौन ॥
मरु देवी राणी प्रकट रति रम्भा सिरदार ।
आदि जिनेश्वर आयकर लियो तहँ अवतार॥
लख चौरासी पूर्व कम तीजै आरे अंत ।
रहे तबै अवतार धर, प्रगटे श्रीअरिहंत ॥
चौथ वदी आसाढ़ वह, सर्वारथ सिद्ध स्वर्ग ।
भये उपस्थित आय कर, मरुदेवी के गर्भ ॥
सोलह सुपने मात लख, सुन फल आनंद पाय।

गर्भ दिवस सुखसे विते, अंग रह्या सुखछाय ॥
गर्भ काल बीत्यो जबै, सकल सवा नव मास।
चैत वदी आठैं नक्षत्र, उत्तरखाढ़ प्रकाश ॥
मरुदेवी की कुंखते, जनमें श्रीअरिहँत।
प्रथम तीर्थंकर ऋषभजिन, जुगल जनमके अंत॥
छप्पनदिसाकुमारि अरु, चौंसठ इन्द्रने आय।
कियो महोतसव प्रथमवत, घन बरषा बरषाय॥
स्वामी स्वयंभू परम गुरु, स्वयं बुद्ध भगवान।
इन्द्र चन्द्र पूजत चरण आदि पुरुष परमान ॥
तीनलोक तारन तरन, नाम वृद्ध विख्यात।
गुण अनन्त आधार प्रभु, जगनायक जगतात॥
तीनज्ञान धारिकसुधिर, मतिश्रुत अवधिविचार।
सहस अखेत्र चिन्ह तन, चौतिस अतिशयसार॥
मिथ्या मतको केशरी, ज्ञायक सकल विपक्ष।
अनचितलख शिक्षा उचित, देनेको अति दक्ष॥
अष्ट बरषके जब भये, बिन उपदेश जिनेश।

धरे अनब्रत भार तन, क्रोध मान नहिंलेश ॥
श्रीजिनके अवतारसे, कछुक दिना उपशांत ।
महिमा कल्प सुवृक्षका, होयगई सब शांत ॥
प्रजा भूख मरने लगी, भेद न जानत कोय ।
असन क्रिया जाने नहीं, भूखदूर किम होय ॥
कैसे बोवें अन्नको, कैसे पीसें पीष्ट ।
हल मुसल क्या चीज है, क्या धिरत मिष्ट वशिष्ट ॥
नहिं जाने तंदुलमरम, नहिं गोधूम विचार ।
मोंठ मुंग अरु चनाको, जानत नहीं लगार ॥
जब लागे भूखे मरण, नृप से करी पुकार ।
नाभि रायने ऋषभ, ढिग भेज दिये कर प्यार ॥
तब आदीश्वर कुंवर ने, धीरज दई विशेष ।
उर लगायकर प्रीतसे, भाषे भेद जिनेश ॥
अहो आम नरु कल्प की, महिमा भई जो नष्ट ।
भोग भूम के सुःख अब, याद करो मत श्रेष्ट ॥
आगे अब याते अधिक, आसी काल कुकाल ।

जगमें कछु थिर है नहीं बिनश जाय ततकाल ॥
छहो काल की गति अधिक, कही सकल समझाय
असि मसि क्रिषि षट कर्म सब, तिनको दिये बताय ॥
धाम रचन पाणी ग्रहण, उदर भरण के काम ।
वैश्य शुद्र चत्री किये, तीन बरण धर नाम ॥
हस्त क्रिया विद्या सकल, भिन्न भिन्न जिनराज
सर्वकला प्रभु ने करी, प्रगट जगतके काज ॥
लिखन पढ़न अरु गिनत पुन सुगुण सुपन को ज्ञान
शस्त्र शास्त्र अरु यान धन, विद्या ज्ञान सुजान ॥
ब्रह्म ज्ञान गन गान गति, तान ताल के भेद ॥
नृत्य नाटक अरु बाधके चारों भेद अखेद ।
जोतिष वैदिक व्याकरण, नीत न्याय अरु जोग
वसी करण मोहन कला, चित्र चतेरा भोग ॥
सकल सिल्पकी स्वल्पता, सुक्षम स्थूल प्रकार ।
सब सिखलाई जननको, सजि तन के हथयार ॥
देश नगर रचना करी निज निज कर्म सिखाय ।

स्वर्ग तुल्य नगरी बनी तिन में दिये बसाय ॥
काहू घर पुत्री भई काहू घर सुत सार ।
जुगल बिना अतिही दुखी कीनो नाभि विचार
कुंवारे नर जे राखिये गहैं अदत्ता नारि ।
कुंवारी कन्या जगत में रहै न बिन भरतार ॥
मिटे जुगल पिछले सकल वरतमान थिर नांय ।
आगे परपाटी मिटै एक एक दुख पाय ॥
में अन्तम गरुकुल मनुष, ऋषभ प्रथम अवतार ।
करूं एकदिन बीननी पूरब मन अनसार ॥
कन्यादान विधानयत, जो प्रभु करें विवाह ।
धर्म धर्मै अरु दुख मिटै, सुखसे होय निरबाह ॥
बंश बेल आगे बढ़ै, होय परस्पर ब्याह ।
जैन धर्मकी जै रहै, चलैं सकल इमराह ॥
होनहार कारन निरख, ऐसे अवधि विचार
देखें बाट कुमार पन, कीनों चित निरधार ॥
एकसमय नाभेस नृप, सुतयुत अति आनन्द ।

नृपगणकर शोभित प्रभू, ज्यों उड़गणमें चन्द ॥
सकल सभाजन तामरस, धारत अति मन मोद।
तिस अवसर नृप नाभिने, पुत्रलिया निजगोद॥
हरष सहित बिनती करी, अहो विनै गुणमून।
तुमसमान जगमें सुधिर, हुवा न दूजा होन ॥
अहो कुमर तुम जगतगुरु, जगतपूज्यगुणधाम।
जनमयोगतें लोग सब, हमें कहैं गुरु नाम ॥
हम कृतार्थ तुम अवतरे, अहो विनय गुणधाम।
वंस वेल आगे वढ़ै, करो जो ऐसे काम ॥
तुम सम दीनदयाल सुत, हुवा न दूजा होय।
हमरी सारी कामना, तुमसे पूरी होय ॥
बातें नहीं उलंघने, मेरे वचन कुमार।
तवाह करो आसा भरो, चलो गृहस्ता चार ॥
पिता बचन मेटन उचित, समझे नाहिं जिनेश।
सकुचत मुख नीचाकिया मनमें हरष विशेष॥
अभे पिराय नृप जानके, करिये सिद्ध मनमान

बेटी कच्छ नरेशकी, मांगी रूपनिधान ॥
मृदुल मनोहर अंग तिन, नन्द सुन्दा नाम ।
अतुलरूप गुणआगरी, सो युगमांगी ताम ॥
सुन्दर शुद्ध महूर्त लग्न, सुन्दर बार नक्षत्र ।
वृद्ध योग बेला सुभग विवाह रच्यो शुभतंत्र ॥
उभै पक्ष आनंदभरो सबजग बढ़ो उछाह ।
लगन महूरत शुभ घड़ी रोप्यो ऋषभ विवाह ॥
अबआदीश्वर कुमरका, सुनये ब्याह विधान ।
विघन विनाशन पाठ है, मंगल मूल महान
इन्द्र इन्द्रानिय धारचित, जिनवर ब्याह विचार ॥
आय अवास निवास हित रच्यो ब्याह बिस्तार ॥
धर्म चक्र तोरण धुजा रोप्प रतन मय थंभ ।
समव शरण मगडप रच्यो है सुर आमन संभ ॥
पुन सुरपति भगवंत को पीठ उबटि नहलाय ।
तास वास वासे इतर सर्व सिंगार बनाय ॥
सुर समुह सब साथ लै सजि सब साज बरात ।

रथहि बिराजें ऋषिभ जिन संग भूप विख्यात ।
मोर मौर सर सेहरा छत्र अरु चंवर ढुलाय ।
चौंसठ इन्द्र अरुदेवि दिग सब मिल मंगलगाय ॥
गज तुरंग बाहन विविध होत शब्द झंकार ।
नाचै देवी अपछरा साज बाज धन सार ॥
मन मोहन दीपक अडिल्ल भैरों राग मलार ।
गावें दवी किन्नरी देव करें जयकार ॥
मंगलीक बाजे बजें सब गम पोष सार ॥
नर नारी कौतुक निरख हरपें अंगन मांय ॥
आदि देव दुलहा जहां पायक इन्द्र समान ।
तिस बरात महिमा कहन समरथ कौन सुजान ॥
आगे आये लेन को, कच्छ सु कच्छ नरेश ।
विविध भेट देकर मिले, उर आंनन्द विशेष ॥
रतन पोल पहुंचे ऋषभ, तोरण घंटा द्वार ।
रतन फूल वरषें घने, चित्र विचित्र अपार ॥
गंधर्व मंगल पढ़ै, चौंसठ चवर ढुलाय ।

करी आरती सासने, भेट दई हरषाय ।
श्री जिन दर्शनपाय कर, बिनै सहित सिरनाय ॥
तीन प्रदक्षण भावसे, दई सुनन्दा आय ।
तदनंतर आदीश जिन, मण्डप किया प्रबेश ॥
पुरब मुख उत्तरदिशा, स्थित भये जिनेश ।
समो शरण पहले रच्यो, इन्द्र स्वर्ग से आय ॥
लिखा मंत्र असिआउसा, पूजा मन बच काय ।
चौंरी मण्डप जग मगे, बहुबिघ शोभा ऐन ।
चारों दिश त्रिलकैं खरो, करत मन्द रबि नैन ॥
मोती झालर झमका, चिलकत हीरा हीर ।
मानो आंनन्द मेघकी झड़ी लगी चहुं ओर ॥
बर कन्या बैठे तहां देखत उपजे प्रीत ।
पिक बैनी मृग लोचनी कामिन गावें गीत ॥
पंच इष्ठ पूजा करी, बर कन्या हरषाय ।
कच्छ सु कच्छ नरेश तद, आये मंडप मांय ॥
कर कन्या पीरे किये केसर रंग रचाय

धर्म अर्थ संकल्प कर, दिया हाथ पकराय ॥
देव मनुष्य उच्चारिया, सर्व शब्द जकार ।
इन्द्र सहस मुख धार के, किया शास्त्र उच्चार ॥
ताय समय नप नाभि नें, दिया खोल भण्डार ।
मन वांछित याचकन को, अनधन दिया अपार ॥
हीरा मोती थाल भर दीना बहुविधि दान ।
दया भाव कर दुखिन को गुणयन को सनमान ॥
खान पान सनमान विध उचित दान परकाश ।
संतोषे पोषे सुजिन योग बचन मुख भाष ॥
तदनंतर कर कन्याका पढ़ा मंत्र नवकार ।
समो शरण परदक्षणा, दई हर्ष मन धार ॥
तद चौबी जिनराजको खेई धूप अदीश ॥
शास्त्रोचार बंसावली पढ़ कर देई असीस ।
पावक दहै सुगंध को धुप कहावे सोय ।
खेये धुप जिनेशको अष्ट कर्म क्षय होय ॥
रतन जात कर आरती दई धोक सिरनाय ।

फिर सिंघासन प्रथमवत, तिष्ठे बर बधु आय ॥
सप्त बचन परसपर हुये, मनमें हरष उमंग ।
तजदहना आसन बधू, तिष्ठी बायें अंग ॥
इसविध व्याह उछाह सूं, भया मंगलाचार ।
कीनी सज्जन बीनती, शोभा दियो अपार ॥
ग्रंथ बंध खोला गया, शांत पाठ उच्चार ।
बिदा हुये आदीश जिन, दई भेट नरनार ॥
हरषे नाभि नरेश मन, हरषे कच्छसुकच्छ ।
मरुदेवी आनन्द थयो, हरषे परयन पच्छ ॥
इसविध आदि जिनेशका, भया व्याह जबसार ।
चाली रीत विवाहकी, रबि शसि बंस मझार ॥
वोही रीत जगमें चली जैनिन के अधिकार ।
होन लगे तद परस्पर व्याह मंगलाचार ॥
यह बिवाह मंगलकहा पढ़त सुनत आनन्द ।
मंगल मे मंगल करण नाभिराय कुल चंद ॥
जैनमत व्याह उछाह में शुभ कारज की आद ।

पहली पूज मनाइये बिनशै विघन विखाद ॥
सकल सिद्ध सुखसम्पजै, सबमन बांछित होय ।
तीन लोक तिहुं कालमें, औरन मंगलकोय ॥
इस मंगल को छोड़कै, करै और से प्रीत ।
ते अजान समझैं नहीं, उत्तम कुलकी रीत ॥
अहो कुमर उत्तम कुली, शीलवंत बड़ भाग ।
कुगुर कुधर्म कुदेवका, करो सर्वथा त्याग ॥
सम्यक्दर्शन भावहो, बढ़ै धर्म मरयाद ।
जैन धर्ममें रुचि बढ़ै, छाड़ सकल परमाद ॥
करे धर्म परभावना, सुयं बुद्ध भगवान ।
साधर्मी सब जैन कुल, करें तास परमान ॥
रत्न त्रय भूषण सजो, तजो शल्य गंभीर ।
सप्तभंग बाणी सुनो, जो सुख होय शरीर ॥
उत्तम क्षमा सदीव रख, मारदव भाव समेत ।
अष्ट करम को क्षय करो, जो चाहो निज हेत ॥
सत्य शौच सयंम भजो, तजो न तप अनुराग ।

दया धर्म दिढ़कर गहो, मिथ्या मति को त्याग ॥
आकिंचन नित प्रति भजो, शील सप्त ब्रतधार ।
पंच अणुब्रत धार तन, चलो ग्रहस्थाचार ॥
सुगुरु सुधर्म सुदेवकी, तुमको आन कुमार ।
सप्त व्यशन त्यागी रहो, जपो मन्त्र नवकार ॥
जबलों भानु आकाश में, जबलों उदधि विथार ।
जबलों रहै बसुन्दरा, जबलों मेरु पहार ॥
जबलों दस दृगपाल हैं, जबलों स्वर्ग पताल ।
तबलोंतुम बर कन्यका, भोगो भोग विशाल ॥
वरतौ जय जय काल युत, रिद्ध सिद्ध नवनिद्ध ।
चौवीसों जिनराज तुम, करो मनोरथ सिद्ध ॥
वंस वेल आगे बढ़ै, सुख पावै परवार ।
चिरंजीव हुज्यो सदां, धर्म सहित नरनार ॥

अथ आरती लिख्यते इससमय कपूरजलादो ।

आरति श्री जिनराज तुम्हारी । कर्मदलन जैनिन हितकारी ॥ टेक ॥ सुरनर असुर करत सब सेवा। तुमहीं सब देवन के देवा॥ पञ्चमहा ब्रत दुद्धर धारे। रागद्वैष परणाम बिड़ारे॥ भव भय भीत शरण जे आये । ते परमारथ पंथ लगाये ॥ जो तुम नाम जपै मनमाहीं । जनम मरण भय ताको नाहीं॥ समोशरण सम पूरण शोभा । जीते क्रोध मान मद लोभा तुम गुण हम कैसे कर गावैं । गणधर कहत पार नहिं पावैं ॥ करुणा सागर करुणा कीजे वर कन्याको प्रभु सुख दीजे ॥ आरति श्री। जिनराज तुम्हारी। कर्म दलन जैनिन हितकारी

अथ आशीरवाद मंत्र वाछंद लिख्यते ।

ओंह्रीं सज्जातिभागीभवः ॥

अर्थ--हे पुत्र जैन कुलका भागीहो

ओंह्रीं सद ग्रहित्वपद भागी भवः ।

अर्थ--हे पुत्र तू उत्तम ग्रहस्ताचारी हो ।

ओंह्रीं मुनेन्द्रु पद भागी भवः ॥

अर्थ-हे पुत्र तू जिन दिक्षा का भागी हो

ओंह्रीं सुरेन्द्रपद भागी भवः ॥

अर्थ-ह पुत्र तू इन्द्रपदका धारी हो ।

ओंह्रीं परम राज्य भागी भवः ॥

अर्थ-हे पुत्र तू चक्रवर्त पदका भागी हो

ओंह्रीं अरहंत पद भागी भवः ॥

अर्थ-हे पुत्र तू अरहंत पदका धारी हो

ओंह्रीं निर्वाणपद भागी भवः ।

अर्थ-हे पुत्र तू मोक्ष गतका भागी हो

अडिल्ल-सिद्ध जजे तिनको नहिंआवै आपदा ।
पुत्र पौत्र धन धान्यलहैं सुखसंपदा ॥
इन्द्र चंद्र धरणेंद्र नरेन्द्र जु होय कै ।
जावैं मोक्ष मझार करम सब खोय कै ॥

अथ बिसरजन पाठ॥ दोनों हथसे पुष्प मंत्रपरडाले

दोहा-श्रीमत तीरथ नाथपद, माथनाय हितहेत।
गावों गुण जिनराजके, अजर अमर पद देत॥
(छंदघत्तानंद)जय भवतमभंजन जनमनकंजन रंजन दिन मनि स्वच्छ करा। शिवमग परकाशकअरिगण नाशक चौबीसों जिनराजबरा।
(पद्धरी)जय रिषभ देव रिषि गण नमंत। जय अजित जीत बसु अरि तुरन्त॥ जय संभव भव भय करत चुर। जय अभिनंदन आनन्द पूर॥ जय समति सुमति दायक दयाल। जय पदम पदम दुतिनरसाल। जै जै सुपास भव पास नाश॥ जय चंद चन्दतन दुति प्रकाश। जै पुष्प दन्त दुति दन्त सेत॥ जय शीतल शीतल गुण निकेत॥ जय श्रेय नाथ नुत सहस भज्ज। जय बासव पूजित वासु पुज्ज॥ जय विमल विमल पद देन हार। जै जै अनन्त

गण गन अपार॥ जै धर्म धर्म शिव शर्म देत। जै शांति शांति पुष्टी करेत॥ जै कुन्थ कुन्थ वादिक रखेय। जै अरहनाथ अरिक्षय करेय॥ जै मल्लि मल्ल हत मोह मल्ल। जै मुनि सुव्रत व्रत सल्ल दल्ल। जै नमिनित वासव नुत सपेम। जै नेमि नाथ बृष चक्र नेम॥ जय पारस नाथ अनाथ नाथ। जय वर्द्ध मान शिव नगर साथ॥ (घत्ता) चौबीस जिनंदा आनँद कंदा पाप निकन्दा सुख कारी॥ तिन पद जुग चंदा उदय अमंदा वासववन्दा हितकारी॥ ओंह्रीं श्रीवृषभादि चतुर्विंशति जिनेभ्योमहार्घं निर्वपामिति स्वाहा। दोहा॥

चौबीसों जिन राजवर, भक्ति मुक्ति दातार।
जो पुजै सो शिव लहै, नितपद मन विचधार॥

इति आशीर्वादः (पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत्)

इस समय वर बधु का ग्रन्थ बंधन खोल दीजै और यह मंत्र पढ़ कर तिलक दीजे और आसन से उठाय घर में भेज दीजे।

अथ तिलक मन्त्र।

मंगलं भगवान वीरो मंगलं गौतमोगणी।
मंगलं पंच प्रमेष्ठी जैन धर्मोस्तु मंगलं॥

अथ बेटे वाले की प्रार्थना बेटी वाले अर्थात समधीसे

दोहा-पञ्चइष्ट वाचक नमु, महा मंत्र नवकार।
हाथ जोड़ बंदन करू, चौबीसों अवतार॥
अहो सुजन सरमौरहम, बात सुनो मन लाय।
तुमसम प्रीतम जगत में, और नहीं सुखदाय॥
ज्यों सरमें बारिज खिलै, दिनकर किरण सहाय।
त्यों हम आनंदित भये, तुम संबंध लहाय॥
दान मान दे तुम किये, सुखित जेम नर ऐस।
जैसी अब तुमरी कृपा, ऐसी रहै हमेश॥
परि पूरण इम जनम लों, होय प्रीत निरबाह।
पल पल सुख संपत बढ़ै, यही हमारी चाह॥

मंगल मै मंगल करण परम पुज्य गण वृंद।
तुम हमको मङ्गल करो, नाभिराय कुलचन्द ॥

इति विवाह विधि समापतम्।

सुचना--सगाई १ लगन भेलना अर्थात रोपना २ महूरत कढ़ाई ३ घुड़ चढ़ी अर्थात निकासी ४ बढ़ार अर्थात सुपारी बदलना ५ विदा ६ और इत्यादि शुभ कार्यों में यही पंचपरमेष्ठी की पूजा मंगलाष्टिक आशीरबाद आरती शांत पाठ पढ़नायोग्य है अर्थात प्रत्येक उतसाह समय जिस जगह ब्राह्मण मिट्टी के डले पर तागा लपेट कर गणेश की पूजा कराया करते हैं तहां जैनी जन को यह पूजा अत्यंत मंगलीक सुरेन्द्र नरेन्द्र अरहंत मोक्ष फलदायक है और मिथ्यात्व सेवन निश्चै नर्क तिर्यञ्च खोटी गति का दाता है कुगुरु कुदेव कुधर्म कदापि सुखदाता नहीं होयहै सो मिथ्यात से बचना ही योग्य है।

अथवर्णलाभअठारवीं कथा लिख्यते ॥

विवाह पश्चात शुभ दिन स्थिर लगन योग नक्षत्र में बन्धुजन को बुलाय सबके सनमुख जिन पूजाकर पुत्रको आशीरबाद देना पूजा बिसरजनकर पुत्रको अलग मकान ग्रहस्त धर्म पालने को देना और पाप रहित उद्यम अर्थ धन सबके सनमुख यथा शक्ति देकर कहना कि जिस प्रकार हमने पिताजीके धनसे यश धर्म उपारज्या उसीरीत तुमभी पाप रहित द्रव्य परमन्शा योग्य और धर्म वा यश लेना कुल जाति धर्म का उद्योत कर दैदीप्यमान करना और इत्यादि सिक्षा देनी तदपुत्र सबके सनमुख पिताको त्रयोगवंदना कर अज्ञापालना स्वीकार करै वंधुजनों को सतकार से विदा करे और पुत्र पिताकी आज्ञा वा सलाह मशवरा बिना कोई कार्य नहीं करे ॥

अथ कुल चर्या उन्नीसवीं क्रया लिख्यते ।

अब ए पुत्र बिशुद्ध बृत संयक्त कुल धर्म को षट कर्म देव गुरु पूजा स्वाध्यायतप संजम दया दान से पालता आयु व्यतीत करै सो उत्तम धर्म है ।

अथ गृहस्तोबीसवीं क्रया लिख्यते ।

बिशुद्धबृत क्रिया मंत्रादिक करिए सबमें उत्तकृष्ट होय ऐसी शुद्धव्रत क्रया जैन उपकार धर्म प्रचार जाती उद्धारबिनै भक्ति शील सत कुलीनता पंच अनुब्रत चारशिक्षाब्रत तीन गुणब्रत पुरण अतिचार सहित पालता रतन त्रय भुषण करसंयुक्त होय योग्यता दिखावे के सर्व साधर्मी योंको वर्णोत्तम महीदेव सु श्रुत द्विजसत्तम निस्तारक ग्रामयती मान योज्ञ नामादिका अधिकार दें ।

अथ प्रमशांति इकीसवीं कथा लिख्यते ।

जब ब्रद्ध अवस्था प्रारंभ होय अर्थात पुत्र ग्रहस्थ भार उठाने योग्य हो जाय तो शुभ दिन स्थिर लगन में बन्धुजनों को बुलाय हरष उनमाहसे पञ्च इष्ट पूजा करै और बिसरजन पश्चात घरकी सर्वप्रीग्रह देन लेन बड़े पुत्र को उपदेश कर सौंपे और आप प्रत्येक वस्तु का प्रमाण कर पञ्चम श्रेणी का पूरण श्रावक ब्रतधार प्रमशांत मुद्राधारण करे और दिन रैन केवल धर्म ध्यान में बितावे और ग्रहस्थ में ही दसमी श्रेणी प्राप्त करै ।

अथ गृह त्यागनाम बाईसवींकथा ।

ग्रह आश्रम विषै कृतार्थ होतासंता ग्रह त्यागने में उद्यमी होय सो किसी शुभ दिन। बन्धुजनों को बुलाय हरषसहित पंचइष्ट पूज करके छद्मस्त भेष धारण करै और बड़े पुत्र।

को सबके सनमुख भाषै हे पुत्र! अब मैं अपना जनम सुफल करने को जिन दिक्षा आदरूहूं सो तुम मेरे पश्चातषटकर्म बिनै भक्ति सत्यशील सहित पालकर कुल जाती धर्मका उद्योत मन बच काय से करना और उसी भांत सर्व परवार को संतोश देवै और धनदौलत जमीन जायदाद यथा योग्य बांटा करादे तदनंतर बारह भावना का ध्यान करे उस समय बन्धुजन वाको पालकी में सवार करैं चंवरछतकर अत्यंत शोभा उतसाह से गाते बजाते जै जै कार शब्द उच्चारते नगर बाहर किसी प्रमाणीक स्थानपर सवारी लेजावें तहां वो पूरण दिक्षा ग्रहण करै पञ्चइष्ट प्रणाम कर वेलाकी आखड़ी लेवें और गुरू होतो वह विधि पुर्वक दिक्षादेवैं तद पश्चात सर्व बन्धु जनों को योग्य है के हरष सहित अपने ग्रह सिधारें पुत्र सब को सतकार कर बिदा करे और

सर्व कुटंब परवार को पितासे अधिक हितमित बचन कर पालता रहै अत्यंत सुख देवै तातें हरष में शोक उतपन्न न हो और इस से अधिक हितकारी सूचना यह है कि दिक्षासे पहले परमशांत अवस्था में देहांत हो जाय तो शोक को तज हरष सहित बैराग बिरक्त ताके सब्द भजन आदि उचारते हुए और अरहंत नाम सत्य है। केवल नाम नित्त है॥ जिन भक्त किये मुक्त है। संसार सर्व अनित्य है॥ चहुं गति दुख निमत्त है॥ इत्यादि शब्द बोलत भये किसी नदी के प्रवाहपर लेजाय अधिक जलमें छोड़ आवें कारण यह है कि हिंसा निमत्त के बचने के अर्थ साधू महातमा पुरषों ने जल दाहही पसंद किया है और यह संयोग नहीं होयतो अगनि दाग उत्तम है कारण यह है कि तुरंत शुद्धता हो जाय है सो अर्थी दह प्रमाण

बनाय कफन काठी सहितचितामें विराजमानकर चारूं तरफ खूब ईंधन से आछादितकरे सुगंध वस्तु चंदनादि यथा शक्ति डाले तातें दुर्गंध फैलकर मनुष्यों के चित्तको मलीन नहीं करे सो बिलकुल भसम कर कपाल क्रया करे और समसान तजि किसी कूप अथवा सागर पर सर्व बसतर धोय स्नान कर घर द्वार आय पवित्र वस्त्र पहन के जिन दर्शन कर कर्तार्थ होय बन्धुजन अपने काम में लगें और यह घरकी पवित्रता जल सुगंध धुनी आदि से करे और शोक तजि ग्रह कार्य देन लेन आदि को सभालै और दूसरे दिवस बन्धुजनों को बुलाने को आदमी भेजे और आप सबेरे उठ समसानमें जाय वाकी भस्म भूमी में गढ़ा खुदाय दबा आवे और घर आय स्नान कर पूजाको उद्यमी होय सबं बन्ध जनों के सनमुख पूजा

कर उनके तिलक करे और वे सबंयाको आसिका दें और व्रधिजन संसार असार परवाख्यान कर के सभा बिसरजन करे शोक उठावैं अधिक दिन शोक नाहीं राखैं और बालक मृतु में जो दश बरष से अधिक न होतो पूजा आदि करने का अधिकार है परन्तु शोक एक दिन से अधिक न राखैं और आन बिवहार सर्व कार्यें प्रथमवत जारी करदे काहु प्रकार की घर बाहर रोक नहीं राखनी जिन दर्शन स्वाध्याय इत्यादिकार्य नित प्रती करना उचित है कारण जाव संसरता रहता है जीवत का नाता है मृतु पश्चात प्रणामन अनुसार गति होय है पिता से पुत्रऔर पुत्र से पिता भिराता आदि होते रहे हैं ताते दूजै दिवस ही संबन्ध तोड़ देना योग्य है श्राद्ध आदि कर लुटेरू के हाथ घर खोकर आकुलता अपने हाथों मोल्य लेना है

तातै शांती परम सुखकी दाता है ।

अथ दित्ताध्य तेईसवीं कथा

यह सम्यक दृष्टी ग्रहका त्यागी प्रसांतताकेअर्थ ग्यारमी प्रतिमा के भये दोय भेद त्तुल्लक १ ऐलक २ तामें त्तुल्लक के वृत आदरै एक वस्त्रका धारिक मुनिहोय एक कोपीन राखै और पीछी कमंडल जीवदयाशुद्धता अर्थ राखैअधिक परिग्रह सर्वथा तजै धातु वस्तु तन कभी नहीं राखै आसाढ़ शुकलपत्त पुरनमासी से कार्तिक पुरनमासी लौं और फालगुण आसाढ़ कार्तिक त्रैमासके अंतके अष्ट दिवसपरब के कहावत हैं इन सब में विहार नाहीं करै शास्त्रादि स्वाध्यायनित्त करै तातं विधि सहित पालै ।

अथ जिन रूपता नामा २४वीं कथा लिख्यते

जब व्रतपालनेमें प्रवीन हा जाय तो सब परिग्रह त्याग वस्त्र तजि जिन दित्ता आदरे

परन्तु जबलौं मनदृढ़ न हो सन्तोष पकड़ै दृढ़ होनेपर आदरे ॥

अथ मौनाध्ययन व्रतनामा पच्चीसवीं क्रियालिख्यते ।

जिनदिक्षा आदरने के दिन उपवास करे और दुजे दिवस मौनधारणकर एकपहर शास्त्र स्वाध्याय करे तदनंतर दोषरहित आहार पावै गुरू से जिनागम रहस्य सहित पढ़ श्रुत पारगामीहोय प्रत्येक संध्या समय कायोतसर्ग ध्यान धरै ॥

अथ तीर्थंकर भावना नामाछब्बीसवीं क्रिया लिख्यते ॥

जिन दिक्षा तिर्थंकर पदकी देनहारी है तातें बारह भावनाकी ध्वनि तजि सोलह कारण भावना भावै और वो यह हैं ॥ दोहा ॥

षोड़शकारण गणकरै, हरे चतुर गति वास ।
पाप पुन्य सबनाशकै, ज्ञान भानु प्रकास ॥

चौ०दरश विशुद्ध धरे जो कोई। ताको आवा

गवन न होई ॥ विनय महाधारे जो प्रानी । शिवबनिता तिस सखी बखानी ॥ शील सदा दृढ़ जोनर पालै । सो औरन की विपताटालै ॥ ज्ञानाभ्यास करे मनमाहीं । ताकै मोह महा तम नाहीं ॥ जा संवेग भाव बिसतारे । स्वर्ग मोक्ष पद आप निहारे ॥ दान देय मन हरष विशेखै । इस भव जस परभव सुख देखै ॥ जो तप तपै खिपै अभिलाषा । चुरे कर्म शिखर गुरु भाषा ॥ साधु समाधि सदां मन लावे । तिहुं जग भोग भोगि शिव जावे ॥ निशदिन वैयावृत्य करैया । सोनिहचै भवनीर तिरईया ॥ जो अरहंत भगति मन आनै । सो जन विषय कषायनै जानै ॥ जो आचारज भगति करै हैं । सो निरमल आचार धरे हैं ॥ बहु श्रुतवन्त भगति जाकरई । सोनरसंपूरण श्रुतधरई ॥ प्रवचनभगति करै जो ज्ञाता । लहै ज्ञान परमानँद दाता ॥

षट आवश्य काल जो साधै । सोही रत्नत्रये आराधै ॥ धर्म प्रभाव करे जे ज्ञानी । तिन शिव मारग रीति पिछानी ॥ बच्छल अंग सदां जे धावै । सो तीर्थंकर पदवी पावै ॥

दो०एही सोलह भावना, सहित धरै ब्रत जोइ ।
देव इन्द्र नर बन्धु पद, द्यानत शिव पद होय ॥

अथ गुरुस्थानाभ्युपगमन क्रियासत्ताईसवीं ॥

पूरण जतेन्द्री श्रुतपारगामी होय गुरु याको आचार्य पदवी देय महामुनि होय निरबिकल्पता से अकेला गमन कर हितोपदेश करे ।

अथगणोपग्रहण अठाईसवींक्रिया लिख्यते ।

ऐ विवेकी आचार्य होकर मुनि आरज का श्रावक श्राविका चत्रुसंघ को सत्मारिग में प्रवरतावै दिक्षा अर्थ आवे ताको दिक्षाध मानुरागी को धर्मोपदेश अब्रृती देषी को प्राय शाचत मिथ्याती को हितोपदेश शिक्षा अनपढ

को विद्या देवै प्रत्येकदिवस वाख्यान एकपहरलों करे ॥

अथ स्थान संक्रांति उनतीसवीं क्रिया लिखते।

गुरु महामुनि संग सहित आय याको आचार्य प्रसिद्ध करके गवन करे।

अथ निसगतवानमां भाव तीसवीं क्रिया लिखते।

ए भी अपने समान शिष्य बनाय समय पाय एका विहारी हो महामुनि बनै।

अथ योगनिर्वाण संप्रात इकतीसवीं क्रियालिख्यते।

योगबलसे अंत समय आवता देख नाना प्रकार के उपवास व्रत कर देह को कृश इन्द्रयों का मन सहित दमन करे रागद्वेष सर्वथा तजे सिद्धोंकाध्यान करे और शांत प्रणाम करे इस प्रकार ( छंद ) मान को न मान अपमान अपमानको न, रागहु सों राग न विराग है विराग सों धरा धर जैसे धीर वीर बल वीर

जुसे चीर नीर निध से गंभीर चीर त्याग सों ॥ ऐसे विहरत बीत राग महावीर स्वामी जाको यों महातम है आतम की लागमों ॥ सो आतमकी विशद्धता के प्रताप आतम रूपयोगी निर्वाण को प्राप्त होगा ॥

अथ योगनिर्वाण साधन बत्तीसवीं क्रिया।

वह योगी योग निर्वाण साधन के अर्थ आहारादि वा शरीर मोहका त्याग कर संथारा से समाधि मरण कर उर्धगति में गमन कर सुरपति होय ।

अथ इन्द्रोप याद तेंतीसवीं क्रिया लिख्यते।

मन वचन काय की समाधान करि शरीर त्यागने के कारण अणिमादिक अष्ट गुण युक्त पूरण यौवन में शृङ्गार सहित आनंद से चणिक में इन्द्र के अधीसुरों में शईया से सोवता उतपन्न होयगा अवधि ज्ञानी होय परव भव जान

करि वहां भी परब के दिनों में नंदीश्वर जाय विनय भक्ति से जिन पूजा करैगा और आप को कृतार्थ मानेगा ॥

अथ इन्द्राभिषेक चौंतीसवीं क्रिया ॥

जब शुद्ध उपयोग में शभोपयोग हुवा तो इस प्रभाव से इन्द्र पद पाया देवन ने जै जै कार शब्द उच्चारण किया देवांगनाने नृत्य वादित्र सहित अभिषेक रचा और यह सिंघासन पर सर्व शृङ्गार करि आरूढ़ हुवा देव, इन्द्रन का पति होय सर्व का प्रतिपालन करता भया।

अथ विधि दान नामा पैंतीसवी क्रिया

ए महामुनि इन्द्र का पति होय देवों का सतकार करे अपने आधीन इन्द्रों को उनकी पद्वीपर स्थापै और देवन कर मंडित सभा में सकल को सर्वविधि समझाय उपदेश देवै और नमःसिद्ध कह राज विमाण पर स्थित होय

न्याय सहित निरविकार राज करे और दुखिन को मनवांछित कामनापूरण कर सुख देवै उनकी विपरीत बुधि को धर्म में लगावै नंदाश्वर भक्ति में लगावे ॥

अथ सुखोदयनामा छत्तीसवीं क्रिया।

पुण्य उदय जिन दिक्षा परतापसे सिद्ध सुरपति की विनय भक्त उरधार महान सुख दाता होय स्वर्ग तुल्य सुख भेगता धर्म राज करता आय व्यतीत करै।

अथ इन्द्रपद त्यागनामा सैंतीसवीं क्रिया॥

अवधि ज्ञान करि अपना अंतसमय निकट देख हरष उतसाह से नन्दीश्वर जाय विनय भक्ति करि पूजा करे और वहांसे इन्द्रपुरी में आय सब को एकत्र कर धर्मोपदेश करे और क्षमावनी कर सुक्ल ध्यान से शरीर तजै सो मध्यलोक आय तिर्थंकर होयगा चक्रवर्त की

निधि भोग दक्षाले केवल ज्ञान प्राप्त करतीर्थं कर कहावेगा हितोपदेशकर अंत में सिद्धपदवी पाय मोक्षहोयगा ताही कानाम पञ्चमगति सुखमई है।

अथगर्भावतार अड़तीसवीं क्रिया।

पूजाके प्रताप इन्द्रपुरी से चयकर मध्य-लोक में मनुष्य जन्म लेगा याकी माता सोलह सुपने देखैगी सोही तीर्थंकर के पैदा होने का चिन्ह है।

अथगर्भहरणयनाम उनतालीसवीं क्रिया।

जबतीर्थंकर गर्भमें आवें हैं तो षट कुलाचलों के देव देवी आय रत्न मई नगर रचे हैं रिद्ध सिद्ध नवनिद्ध दिन दुनी रात चौगणी होय है षट ऋतु के फलफुल एक समय प्रगट होय भूमि आकाश दरपण समान होय है स्वर्ग के देव नाना प्रकार की रचना करैं हैं मध्य लोक स्वर्ग से अधिक सुशोभित होय है।

अथ मन्दराभिषेक चालीसवीं क्रिया।

जब तीर्थंकर जनमें हैं उस समय षट्कुला-चलों की षट कुमारिका (१) श्री (२) ह्री [३] धृति (४) कीर्ति [५] बुद्धि और [६] लक्ष्मी और चौसठ देवी स्वर्ग की आय तीरथंकर की स्तुती बन्दना कर सेवा करे हैं और विश्व सुरा, जगत माता, महादेवी महामती, पूज्या, सुमंगला, नाम जिन माता के उच्चारे हैं और इन्द्र चौसठ, स्वर्गोंसे सुर समुह सहित आकर सुमेर परबत भगवान को लेजाय गाय बजाय कर न्हवन कराय के सहश्र मुख धार स्तुति करे है और जै जै कार शब्द बोलते भये गांधर्व पुष्प बरषाते गुण गावे हैं और इसी प्रकार ग्रह पहुंचाय सुरपुर सिधारे हैं

अथ गुरुपुजोपलंमन एकतालीसवीं क्रिया।

तीर्थंकर मति, श्रुति, अवधि, मनःपय चतुर

ज्ञान और दश अतिशय जनम समयही होते हैं तातें सुयं गुरु हैं चौदह देव इन्द्र नरेन्द्र गगेन्द सर्व स्तुति मन, बचन, काय से करे हैं।

अथ जनम के १० अतिशय लिख्यते।

दो० अतिशय रूप सुगंध तन, नहीं पसेव निहार।
प्रिय हित बचन अतौल बल, रुधिर श्वेत आकार ॥
लक्षण सहस्र अरु आठ तन, सम चतुष्टसंठान।
बज्र वृषभ नाराच युत, यह जनमत दश जान ॥

अथ युवराज ४२ वीं क्रिया ॥

जिनराज्य को कुमार अवस्था मेंही युवराज्य की प्राप्ति स्वेमेवही होजाय है।

अथ स्वराज्य ४३ वीं क्रिया

युवराज्य पद प्राप्त होने के पश्चात समस्त राजा महाराजा नारायण प्रतिनारायण बलभद्र बासुदेव इत्यादि महापुरुष इन्द्र खगेन्द्र नरेन्द्र अधिस्वर सर्व समूह सहित आय जिनराज्य का

राज्याभिषेक करै हैं और इन्द्रनकर रचे भये सिंघासन पर विराजमान करि त्रयोग नमशकार कर जनम सुफल माने हैं जिनराजनमः सिघः कह सिंघासन पर विराज कर समुद्र परयंत पृथ्वी की रक्षा करे हैं काहू को दुख दोषका स्वप्न भी नाहीं आवै।

अथचक्रलाभी ४४वीं क्रिया ॥

बहुरि किसी तीरथंकर को चक्रवर्तपदकी प्राप्ति होय तो नव निद्ध चौदह रत्न की प्राप्ति होय है सो सब पृथ्वी के महापुरष और प्रजा मिल कर हरष उतसाह से पूजा अभिषेक करि आप को कृतार्थ माने है ॥

अथ दिग विजेनामा ४५वीं क्रिया।

चक्रवर्त चक्र ग्रहण कर आप छह खंड को विजै करे है सर्व नम्री भूत होय हैं।

अथ चक्राभिषेक ४६वीं कथा

जब सर्व दिसा विजै करि ग्रहमें प्रवेस करै तो सर्व राजा महाराजा संग आवैं और चक्र वर्त चक्र को बाहर रख भीतर जाय मुकट कुण्डलादि शृंगारकर शीघ्र बाहर आवे और चक्र पूजा धूम धाम से कराने को उद्यमी होय राज की सर्व शोभा सहित मंडप रचै आकाश में देवन कर जै जे शब्द हो दुन्दभी बाजादि की धुनबादल की गर्ज से अधिक होय कल्प वृक्ष के पुष्पों की वरषा होय ता समे प्रथम सिद्धन की पूजा चक्रवर्त के हाथ से हो फेर सब मिल के चक्रसुर के चक्र की पूजा कर मस्तक नवाय वन्दन करैं और चावड़े महाराजा चक्र वर्तकी सात प्रदक्षणा देवें सात बार विनय भक्ति से वन्दना करैं मुकट को विनय से उठाय चक्री सुर के मस्तक पर शोभित करके वन्दना

कर आज्ञानुसार तिष्ठैं और सब मिल कर जै बोलें फेर चक्रवर्त प्रथमनमः सिद्धः कह धर्मोपदेश करे अरु सब राजाओं को धर्म राज करने की सिक्षा और विरुद्ध करन हारे को जीव वा राज्य की हानी का भय दे आदर सतकार से विदा करे याचकोंको मनवांछित दान दे सर्व को सुखी करे सर्व का दुःख हरे सभा विसर्जन करै और तीन देवीयां गंगा, सिंध, श्री आय चक्रवर्ती की सेवा करें।

अथ साम्राज ४१ वीं क्रिया।

चक्रवर्ती प्रत्येक संध्या समै सिद्धन कायोतसर्ग ध्यान धरे प्रात काल धर्मोपदेश करै दिवस में प्रजा की रक्षा प्रतीपालन न्याय करे दुष्टन को भय दण्ड देवे अर्धरात्री धर्मध्यान ग्रह संबंधी न्याय संभाल में व्यतीत करे राज्य धर्म परजाका सुख धर्म विरुद्ध समझै।

अथ निःक्रांत नामा ४८वीं क्रिया।

जब राज्य विषे अर्धायु व्यतीत होय तो शुभ दिन सर्वराजा प्रजाको बुलाय पुत्र को राज्य याचकों को दान राजाओंको आदर प्रजा को संतोष दे सर्व परिग्रह तजि वैराग्य हो यह आप दिक्षा आदरैं तद इन्द्रादि सर्व मिल के अभिषेक कर पूजा करें धम धाम से पालकी में विराज मान करि राजा कंधोपर लेकर चलैं षड़ा बेटा चंवर ढारे सब नगर प्रवार संग जाय जै जै शब्द बाजोंकी ध्वनि देवों की स्तुति गंधर्वों की पुष्पमई वर्षा अधिक आनंद उतसाह से नगर बाहिर लेजाय तहां जिन राज पालकी से उतर नमः सिद्धः कह भूम पर पांव धरें सर्व श्रृंगार तजि जिन दिक्षा आदरें पंचमुष्टलोच करें धर्मोपदेश करसबको संतोष के विदा करें आप ध्यानारूढ़ हों कर्म क्षयकरने में उद्यमी होय बिहार करं।

अथ योग संग्रह ४९ वीं क्रया ।

जब यह बाह्याभ्यंतर परिग्रह रहितसंगता को आचरे तब याको जिन कल्प नामा उत्कृष्ट महा दुद्धर तपोयोग्य होय बहुर अष्टम गुणस्थान से क्षपक श्रेणी चढ़े और सुकल ध्यान रूप अगनि से कर्म घातकर केवल लब्ध प्राप्त करे ध्यान ध्यान का संयोग योग और उससे महमां संचै भई सो संग्रह इस भांत योग संग्रह क्रया भई ।

अथ अर्हंतनामा ५० वीं क्रिया ।

केवल ज्ञान होतेही दश (१०) अतिशय प्राप्त होय हैं । दोहा ॥

योजन शत इकमें सुभिक्ष, गगन गंवन मुखचार ।
नहिं अदया उपसर्ग नहीं, नाहीं कवंलाहार ॥
सब विद्या ईश्वरपनों, नहीं बढ़ें नख केश ।
अनि मिष हग छाया रहित, दश केवल के वेश ॥

अथ बिहारनामा ५१वीं क्रिया ।

जब अर्हन्त वीतराग देव हितोपदेश के अर्थ विहार करें हैं तो देवकृत चौदह अतिशय होय हैं । दोहा ॥

देवरचितहैं चारदश, अर्ध मागधी भाष ।
आपस मांहीं मित्रता, निरमल दश आकाश ॥
होत फूल फल ऋतु सबै, पृथ्वी कांच समान ।
चरण तलै सुवरण कवल, नीतेजै जै वान ॥
मंद सुगंध बयारि पुनि, गंधोदिक की वृष्टि ।
भूमि विषै कंटक नहीं, हर्ष मई सब शृष्टि ।
धर्म चक्र आगे चले, पुनि वसु मंगल सार ॥
अति शय श्री अर्हन्त के, ये बिहार मझार ।
तरु अशोक के निकट में, सिंघासन छबि दार ॥
तीन छत्र सिरपर लसें, भामंडल पिछवार ।
दिव्य ध्वनि मुखतें खिरे, पुष्प वृष्टि सुर होय ॥
ढारे चौंसठि चँवर जख, बाजै दुन्दुभि जोय ॥

ज्ञान अनन्त अनन्त सुख, दरश अनन्त प्रमान।
बल अनन्त अर्हंत सो, इष्ट देव पहचान॥

अथ योग त्यागनामा ५२वीं क्रिया।

विहार का परिहार और समोशरण के बिघट नियोगन के रोकने अर्थ प्रनामों की विरक्तता सो योगत्याग क्रिया है दण्ड कपाटादि प्रसिद्ध क्रिया यही है।

अथ निरवृत्त नामा ५३वीं क्रिया।

अष्ट कर्म त्वयकरि अठारह दोष रहित भये देह त्याग ऊर्धगति भई सिद्धों के समूह में स्थिर होय अष्ट गुण ग्रहण कर निर्बाणपद पाया

अथ अष्ट कर्म वर्णन॥

दोहा-आयु मोहनी वेदनी नामरु ज्ञाना वर्ण।
अन्तराय कर्म गोत्र अरु, अष्टम दर्शनावण॥

अथ अठारह दोष बर्णन।

दो० जनम जरा तिरषा क्षुघा, विस्मय आरत खेद
रोग शोक मद मोह भय, निद्रा चिन्ता स्वेद॥

राग द्वेष अरु मरण युत, ये अष्टा दश दोष ।
नाहि होत जिनेश के, सो छवि लायक मोष ॥

अथ सिद्धों के अष्ट गुण वर्णन

दो० अगुर लघु अवगाहना, समकित दर्शनज्ञान
निराबाध गुण सिद्ध के, सूक्षम वीरजवान ॥

इति श्रावक की तिरेपन ५३ संसकार क्रिया
जनम मोक्ष निर्वान लों समाप्तम् ।

अथ लगन पत्रका नमूना लिख्यते ।

दो० वन्दों श्री अर्हंत के, चरण कमल युग सार ।
विघ्न हरण मंगल करण, भव दधि तारण हार ॥
पंच इष्ट वाचक नमों, महामंत्र नवकार ।
लगनपत्र हित करि लिखूं, कारण ग्रहस्ताचार ॥
द्वीप समुद्र असंख्य है, मध्य सु जम्बूद्वीप ।
भरत खंड ता मध्य सही षष्ठकाय अवनीप ॥
तिनमें पंच मलिच्छ हैं, एक जो आरज जान ।
नाना विध रचना सहित, महित कहत श्रुतमाहिं

या मध्य देश अनेक हैं, सिद्ध भूमि युत सार।
तिन मध्य देश अमुक है, गुणगण युतजनधार।

स्वस्ति श्रीसर्वोपमां समूहशोभासंयुक्त श्री अमुक नगरे शुभस्थाने श्री वीतराग धर्मानुरागी सुजन अष्टमूल गुण धारिक जात उद्धारक धर्मप्रचारक जिनागम ज्ञायक मिथ्यात्व नाशक धर्ममरयादा सहायक परम पवित्र श्री मत प्रियवर मान्यवर कृपासिंधु गुण वृंद चतुर सुजान सकल गुण निधान महाशय लाला साहिब अमुक नाम अमुक गोत्र जोग लिख्यतं अमुक नगरातु अमुकनाम अमुक गोत्र की जै श्री जिनेन्द्र देवकी वंचनाजो अत्र कुशल तत्रास्तुः अपरंच वरनाम अमुकः अमुक राशी १ अमुक नक्षत्र २ अमुक चरण३ अमुक वर्ग ४ अमुक गण ५ अमुक नाड़ी अमुक योनी अमुकवान ८ अमुक वरण ६ कन्या नाम अमुक राशी अमुक नक्षत्र अमुक चरण अमक वर्ग अमुक गण अमुक

नाड़ी अमुक योनी अमक का अमुकमासे १०
अमुक पक्ष अमुक तिथे अमुक वासरे अमुक
लतापाते ११ (उ॰षी॰ ल॰१०) अमुक लगने
अमक नक्षत्रे अमुक योग शुभ बेलायांग
अमुँक घटा अमुक पल तथा अमुक तारीख
दिन, वक्त, घंटा, मिनट, परपाणि ग्रहणहै अमुक
तिथ को बढ़ारादि हैं सा सारा सुजन सुजाति
बरात बनाय शोभापूर्वक पधारोगा जी ॥

लगन मिथुन १२



| वैरी | हितु | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सांप | गरुड़ | अ | इ | उ | ऋ | लृ | ए | ओ | अं |
| चूहा | बिल्ला | क | ख | ग | घ | ङ | | | |
| हाथी | सिंघ | च | छ | ज | झ | ञ | | | |
| मेंढा | कुत्ता | ट | ठ | ड | ढ | ण | | | |
| गरुड़ | सांप | त | थ | द | ध | न | | | |
| बिल्ला | मूसा | प | फ | ब | भ | म | | | |
| सिंघ | हिरण | य | र | ल | व | | | | |
| कुत्ता | मेंढा | श | स | ष | ह | | | | |

अगर दोनों का वर्ग में वैर है तो हित नहीं होगा सो नाम बदल देना चाहिये । अ राशी चक्रस्वामी वर्ण।

| राशी | मेः | वृः | मिः | कः | सिं | कः | तुला | वृः | ध | मः | कु | मीः |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स्वामी | मं | शु | बु | चं | सु | बु | शुक्र | मं | बृ | श | श | बृ |
| वर्ण | क्षः | ब्रा | शूः | वैः | क्ष | श | ब्रा | क्ष | ब्रा | श | शु | ब्रा |

| | | |
|---|---|---|
| मेष सिंघ बृहस्पत<br>क्षत्री ,, ,, | करकः<br>वैश | वृष तुला धन मीन<br>ब्राह्मण<br>मिथुन कन्या मकर कुंभ<br>शद्र ४ |

हाय एक गुण में दुओ मानिनि औ भरतार।
करै सकल सुख काल बहु संपति सहित अपार॥

| देवगण | मनुष्य | राक्षस |
|---|---|---|
| श्रवण<br>रेवती<br>स्वाति<br>अनुराधा<br>मृगशिर<br>हस्त<br>पुनर्वष<br>पुष्य<br>आश्वनी | रोहिनी, भरणी<br>आर्द्रा कुः घः ङः<br>ऊत्तरा के तीन<br>भो० जा० जी | मघाः शलेखा<br>मूलः घनिष्ठाः<br>जेष्ठाः विशखाः<br>चित्राः कृतका<br>शतविशा |

# अथ नाड़ी चक्र ।

| | |
|---|---|
| प्रथम | अश्वनी, आर्द्रा, पुनरवश, मभा, ऊफाल, हस्त जेष्ठा, मूल्य शतविशा |
| द्वितीय | भरणी, मृगशर पुष्य पुफा, चित्रा, अनु०, पुषाड धनिष्ठा, ऊत्तरा, भाद्रपद |
| त्रितीय | कृतका, रोहनी, अशलेखा, मघा, स्वाती, विशाखा, ऊषक, श्रवण, रेवती |

अथ सगाई का मुहूर्त ॥

उत्तराके ३ भो॰ जा॰ जी॰ रोहनी कृतका पूर्वाफाल ३ ये चार नक्षत्र और चौथा चरण

अथ शुभ बार ॥

सोमबार, बुधवार, बृहस्पतिबार ।

अथ विवाह के नक्षत्र ।

ये ऊफा ३ रेवती मूल स्वाती मृगशर मघा अनुराधा हस्त ।

अथ विदाकी मुहूर्त ।

स्थिर लगन १ वृष २ वृश्चिक ३ सिंघ ४ कुम्भ हस्त १ रोहणी २ मृगशर ३ मघा ४ पुष्प ५ धनिष्ठ ६ श्रवण ७ रेवती ८ ऊफा ९ ऊभा १० ऊषा ११ मूल्य १२ अनुराधा १३ अश्वनी १४ ।

ये नक्षत्र स्थिर हैं जंत्री देखो और इनमें से किसी नक्षत्रमें विदा करदो बार बुध शनी टालना ।

# सूचीपत्र

[ १५ फरवरी सन १९११ ई० ]

हमारे छापेखाने में अपने छपे ग्रन्थों के सिवाय बम्बई, लाहौर, देहली, इटावा आदि सर्व जगह के छपे जैनग्रन्थ विक्रियार्थ हरसमय तैयार रहते हैं सूचीपत्र बढ़जाने के भय से नाम नहीं लिखे आप आवश्यक्ता पूर्वक हमसे मंगाइये।

जो ग्राहक हमारी छपी एक साथ की एक दम इकट्ठी पुस्तक मंगावेंगे उनको पांच के मूल्य में ६ प्रति और दश में १३ पन्द्रह में २०, पच्चीस में ३५, पचास में ७५ और १०० में २०० प्रति भेजेंगे और हमारी छपी सर्व प्रकार की मिलाकर लेने से १८०) सौ में २००) रुपये की देवेंगे॥

[२] हमारे छापेखाने में हमेशा नए २ ग्रन्थ छपते रहते हैं यदि कोई ग्रन्थ किसी भाई के पास शुद्ध किया हुआ तैयार हो तो हम उसको छापसक्ते हैं पत्रव्यवहार कीजिये।

सब ग्रन्थ मिलने का पता—

## लाला जैनीलाल जैन मालिक

### जैनग्रन्थप्रचारक पुस्तकालय

और "जैनीलाल प्रिंटिङ्ग" प्रेस

### मु० देवबन्द ज़ि० सहारनपुर

**श्री तेरहद्वीप पूजनपाठ विधान**-- यह वही पूजन पाठ है जो भादों मास में सर्व मन्दिरों में पढ़ाजाता है इसकी भाषा बहुत सरल है चाल ऐसी रसीली है कि पढ़ते समय अति प्यारी मालूम होती है जिससमय पांच सात भाई मिलकर ध्वनिसहित पढ़ते हैं तो ऐसा ज्ञात होता है मानो इन्द्र राजा का अखाड़ा है यह उत्तम पूजन पाठ मोटे सफेद कागज पर मोटे अक्षरों में छपा है मूल्य ३) था परन्तु अब २॥) करदिया है ॥

**यशोधर चरित्र**--इस ग्रन्थ में पहिले मूल प्राकृत फिर संस्कृत छाया फिर भाषा टीका फिर भावार्थ दिया है इस में कुरीति निवारण और मिथ्या निषेधपर बहुत जोर दिया है इसकारण यह स्त्रियों के वास्ते बहुतही उपयोगी है जिल्द सहित मूल्य२)

**आराधनासार कथा कोष**--भाषा चौपाईछंद इसमहान ग्रथमें १२९ कथायें बड़ीरोचक और सुगम चारों आराधनाओं पर सर्व जैन ग्रन्थों से ग्रन्थकारने संग्रहकी है यह कथाओं का कोष एकही काफी है इस के पास होने से और कथाओं की आवश्यकता नहीं रहती इसको सब स्त्री पुरुषों को अपने पास रखना चाहिये मूल्य जिल्द सहित ३॥)

**हरिवंशपुराण बड़ा**—भाषा वचनका का महान ग्रंथ मोटे अक्षरों में ग्रंथाकार छपा है मूल्य ६) था परन्तु अब ५) रुपया करदिया है थोड़ी प्रतियें बाकी रही हैं।

**चार चौवीसी पूजनपाठ शुद्ध तिथियोंका**--इसमें पहिले संस्कृत चौवीसी पाठ है दूसरे भाषा चौवीसी पाठ रामचन्द्रजी कृत तीसरे भाषा चौवीसी पाठ वृन्दावनजी कृत चौथे भाषा चौवीसी पाठ बखतावरलाल जी कृत है यह ग्रंथ अति उत्तम है मूल्य दस रु० था परन्तु अब ५) रु० करदिया है ऐसा शुद्ध तिथियों का ग्रन्थ हाथ का लिखा कहीं नहीं है ॥

**रत्नकरंड श्रावकाचार बड़ा**--जगत प्रसिद्ध पण्डित सदासुखजी कृत भाषा यह दोबारा ग्रन्थाकार छपा है मूल्य ४)

**धर्मसंग्रहश्रावकाचार**--इस ग्रन्थकी कभी पहिले भाषा टीका ही नहीं हुई थी इस कारण भाषा जाननेवाले इससे लाभ नहीं उठासकते थे परन्तु अब इसकी सरलभाषा टीका कराकर छपाया है अति उत्तम ग्रन्थ है मूल्य २)

**नागरीप्रकाश**--यह बच्चों के वास्ते पण्डित गौरी जैन शास्त्री इन्सपेक्टर मदारिसमालिक विद्याविभाग की आज्ञानुसार छपाया है मूल्य )। इकट्ठी मंगानेसे १) रुपया सैकड़ा अर्थात् लागतके दाम पर देवेंगे।

**मांसभक्षण निषेध**--इस विषयमें आजतक कोई ऐसी उत्तम पुस्तक नहीं छपी ? इसको कईबार छपा छपाकर धर्मात्मा पुरुषोंने बिना मूल्य बांटी हैं इसके प्रकाशकरने का बहुत दिनोंसे हमारा विचार था अब हमने इसको पंच रंग कागज़

पर छपाया है जो चालीस पेजपर छपी है इससे हमको लाभ नहीं उठाना इस कारण लागत भी कम अर्थात् ५) रुपयामें ४० प्रति देते हैं और अवश्य चारसा पांचसौ प्रति मगाकर बिना मूल्य बांटिये। कम लेने वालों को )॥

**षटपाहुड़जी**—इस महान ग्रन्थको संस्कृतमें भाषा टीका कराकर छपाया है मूल्य १)

**भगवती आराधनासार**—इस महानग्रन्थ की पण्डित सदासुखजीने (जो भाषा टीकाकारों में महान पण्डित थे) टीकाकी है यह बहुतही लाभदायक ग्रन्थ है उत्तम कागज पर बम्बई का छपा है मूल्य ५) था परन्तु अब ४) रु० कर दिया है।

**भाषा पूजनसंग्रह**—आजतक बहुत सार भाषा पूजा छपी हैं परंतु ऐसा संग्रह कोई नहीं छपा जिसमें पूर्व पूजायें जो भादों में पढ़ी जाती हैं संग्रह हो इसने यह संग्रह एसाही छपाया है पहिले मूल्य ।=) था अब ॥) करदिया है।

सब ग्रन्थ मिलने का पता :-

## लाला जैनीलाल जैन मालिक

### जैनग्रन्थ प्रचारक कार्यालय और

### जैनीलाल प्रिंटिंग प्रेस मु० देवबन्द ज़ि० सहारनपुर

# अन्य जगहके छपे ग्रन्थ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| रत्नकरण्ड श्रावकाचार बड़ा | ४) | प्रद्युम्नचरित्र भाषा सटीक | २॥) |
| बनारसी विलास | १।) | वृन्दावनकृत चौबीसी पाठ | १) |
| प्रवचनसार परमागम | १।) | वृन्दावन विलास | ।॥) |
| धर्मपरीक्षा | १।) | मनोरमा उपन्यास | ॥) |
| नित्य नियम पूजन | ।- | ज्ञानसूर्योदय नाटक | ॥) |
| सूत्रजी सटीक बम्बई | ।॥) | भजनसंग्रह दौलतराम | ।=) |
| भजन संग्रह भागचंदजी | ।) | भजन सं० भूदरदासजी | ।-) |
| भजन सं० द्यानतरायजी | ॥=) | भजन सं० बुधजनजी | ।=) |
| भजन सं० नैनसुखदासजी | = | ज्ञानानन्द रत्नाकर लावनी | ॥) |
| जैन वनिता रागनी | =) | मनमोहनी स्त्री शिक्षा | ।) |
| आत्मख्यातीसमयसार | ४) | भगवतीआराधनासार | ४) |
| पुण्याश्रव कथाकोष | ३) | हरिवंशपुराण बड़ा | ५) |

शुद्ध पंच कल्याणक चौबीसी पूजन पाठ संग्रह जिसमें (१) संस्कृत चौबीसी पूजापाठ (२) भाषा चौबीसी पूजन रामचन्द्र जी कृत (३) चौबीसी पाठ वृन्दावन जी कृत (४) चौबीसी पाठ बखतावर लाल कृत। उत्तम ग्रंथ मूल्य ५)

| | | | |
|---|---|---|---|
| विनती संग्रह | -) | श्रीपाल चरित्र छंद बंद | १॥) |
| तीर्थयात्रा नई | १) | राजुल नौपाठ संग्रह | ।-) |
| अठारा नाते | -) | जैनकथासंग्रह इलाज सहित | १ |
| जैनबालगुटकापहिलाभाग | =) | जैनबाल गुटकादूसरा भाग | ॥) |
| अर्हतपासाकेवली | =) | भद्र जैनशतक अर्थसहित | ।) |
| दीवाली पूजन | )। | भक्तामर भाषा | -) |

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकी भाव भाषा | )॥ | कल्याणमंदिर भाषा | )॥ |
| पंचस्तोत्र संग्रह भाषा | ≈) | पंचस्तोत्र संग्रह संस्कृत | ≈) |
| भक्तामर संस्कृत | )॥ | धर्मसंग्रह श्रावकाचार सटीक | =) |
| द्रव्यसंग्रह बड़ी टीका | ।।) | वसुनंदी श्रावकाचार सटीक | ॥) |
| परमात्मा प्रकाश सटीक | ।≈) | छहढाला दौलतरामजी सटीक | ।) |
| देवगुरुशास्त्रपूजनसटीक | ≡) | पुरुषार्थसिद्ध्युपाय सटीक | ।) |
| षट्पाहुड़ सटीक नया ग्रंथ | १) | सूत्रजी मूल | –) |
| छहढाला दौलतरामजी मूल | –) | नित्यनियमपूजन दूसरी | ≈॥ |
| जिनदत्तचरित्र उत्तम ग्रंथ | १) | अकलङ्कस्तोत्र व जीवनी | ≡) |
| छात्रों के लिए उपदेश | ।)॥ | अध्यात्म संग्रह २८ पुस्तक | १) |
| श्रुतावतार कथा. | ≡) | रक्षाबन्धन कथा | –) |
| पंचकल्याणकपाठविधान | ।≈) | सम्मेदशिखरमहात्म्यपूजाविधान | ।) |
| बारहभावनाछहतरहकी | –)॥ | सम्मेदशिखरमहात्म्यवचनका | १।) |
| राजुलपचीसी | – | नेमिनाथकातेरहमासासंग्रह | )।॥ |
| नेमीश्वरविवाहसंग्रह | )।॥ | गुर्वावली भाषा | )॥ |
| साधु वंदना | )।। | फूलमालापचीसी | )॥ |
| बारहभावनामंगतरायजी | )।। | अर्हन्तविधान | )॥ |
| नेमिचंद्रिका | ≈) | शिवपचीसी व तेरह काठिया | )।। |
| लघु अभिषेक | –)॥ | आत्मानुशासन | २) |
| जैनसिद्धान्त संग्रह प्रथमभा० | ।) | जैनसिद्धान्त सं० दूसरा भाग | ॥) |
| सोलहव्रत कथा संग्रह | ≡) | होली संग्रह | ।–) |
| स्वानुभव दर्पण | ।) | सज्जनचित्तवल्लभकाव्यसटीक | ≡) |

पता—लाला जैनीलाल जैन मु० देवबन्द

# जैनीलाल जैन देवबंद निवासी की छपाई पुस्तकें

श्रीपद्म पुराणजी महान ग्रंथ ६) सामायक पाठ भाषा )।
बारहमासा नेमनाथ )॥ नाम प्रकाश )। भूधरजैनशतक =)॥
दर्शन पाठ -) विषापहार )॥ पाण्डवपुराण चौपाई छंद ३॥)
शिखर माहात्म्य )॥ हुक्कानिषेध -) पंचपरमेष्ठी वन्दना )॥
नमोकार मन्त्र बेलबूटेदार -) आराधनासारकथा कोष ३।
पार्श्वपुराण चौपाई बन्द १।) यशोधर चरित्र वचनका २)
पंचमंगल रूपचन्द जी कृत )॥ समाधिमरण भाषा बड़ा -)
ज्योतीप्रसाद भजनमाला =) संकटहरण दुःखहरण बीनती )॥
तेरहद्वीपपूजनपाठ २॥ शीलकथा चौ० बन्द ।) बालक भजन संग्रह -)
उपदेश पचीसी, पुकार पचीसी )॥ न्यामतसिंह भजनमाला -)
धर्मविलास भजन नई रंगत में =) मंगतराय भजनमाला -)।
राजा श्रेणिक चेलना चरित्र =) लावनी कर्ता खण्डन )॥
निशिभोजन त्याग कथा -)। होली की कथा -) चौबीसी अखाड़ा -)॥
निशिभोजन कथा )॥ आलोचनापाठ । बाईसपरीषहसंग्रह =
करकुण्ड स्वामी की कथा =) जोगीरासा वैराग्य भावना
क्रियाकोष कृष्णसिंह कृत १) नित्यनियम पूजन संस्कृत -)
गिरनार और पावागिर पूजा -) सर्वपूजन संग्रह भादों पाठ ।
सेठ सुदर्शन की कथा )॥ सप्तऋषि पूजन )॥ बारहखड़ी सूरत )
निर्वाणकाण्ड भाषा )। बारहभावना संग्रह बड़ी )
दर्शनकथा चौपाई बन्द ।) प्रातस्मरण मंगलपाठ )
चारदान कथा ≡) कृपण पचीसी )॥ मांसभक्षण निषेध )
बा० राजुलसती )॥ बा० सीता जी -) बा० वज्रदंतचक्री
शत्रुंजय गिरपूजन =)॥ नन्हेंलाल भजन संग्रह ॥

# * आवश्यक निवेदन *

मैं विवाह कराने के प्रत्येक पहलू को सोचने लगन बनाने तथा हरएक मुहूर्त्त देखने की अलाहिदा किताब उर्दू में लिख रहा हूं इस वास्ते जैनी भाइयों को जल्दी नहीं करना चाहिये और अगर जल्दी हो तो—

## ( मुहूर्त्त कल्पद्रुम भाषा )

जो दोहे चौपाई में प्रत्येक विषय का चक्र देकर लिखी गई है मंगाकर देख लीजिये कीमत

जाति का सेवक—

**गेंदालाल जैन प्र० मुख्याध्यापक**

गवर्नमेंट हाईस्कूल लायलपुर ( पञ्जाब )